### बानर-भोजन ओ बिभीषणादिर स्वदेश-गमन

बिभीषणे कन राम करिया आदर ※ आजि हैते तुमि मम भाइ सहोदर
चारि भाइ छिनु मोरा, हैनु पंचजन ※ पंचजन मिलि राज्य करिब पालन७३०
दान भिक्षा दिया सबे कर परिहार ※ दाने शून्य कैल जत रामेर भांडार
सीता ठाकुरानी गिया करिला रन्धन ※ चारि भाइ एक ठाँइ करिला भोजन
हनूमाने अन्न देन सीता ठाकुराणी ※ कपिगणे अन्न देन जतेक रमणी
अन्न दिया जान सीता आनिते ब्यंजन ※ शुधु अन्न खाय सब पबन-नन्दन
शून्य पात्रे ब्यंजन केमने दिबे पाते ※ ब्यंजन लइया फिरे जान देबी सीते
पुनर्ब्बार देन अन्न आनिया हनूके ※ ब्यंजन आनिते अन्न खेये बसे थाके
एइरूपे यातायात तिन चारि बार ※ देखिया सीतार मने लागे चमत्कार
सीता भाबे, आमि किछु बुझिते ना पारि ※ बिश्वेर पालने अन्नपूर्णा नाम धरि
दृष्टे सृष्टि पूर्ण करि नाना उपहारे ※ अन्न दिते हारिलाम बनेर बानरे
बुझिते ना पारि आमि एइ कोन् जन ※ स्वर्णथाल फेलि कैला हस्त-प्रक्षालन
ध्यान जोगे मा जानकी देखिला सत्वर ※ बानर-रूपेते अबतीर्ण गंगाधर
कपिरूपे बसेछेन कैलासेर पति ※ उदर पूराते पारे काहार शकति
ऊर्द्धमुखे अर्घ्य बिना ना पुरे उदर ※ एतेक भाबिया सीता चलिल सत्वर

---

### वानर-भोजन और विभीषण आदि का स्वदेशगमन

विभीषण से राम ने स्नेहपूर्वक कहा, आज से तुम मेरे सहोदर भाई हो। हम चार भाई थे, अब पाँच हो गये। पाँचों मिलकर राज्य पालन करेंगे ॥७३०॥

दान देकर सबको बिदा करो। दान से राम का सारा भंडार सूना कर दिया गया। सीताजी ने जाकर खाना पकाया। चारों भाईयों ने मिलकर एक स्थान पर भोजन किया। हनुमान को सीताजी खाना देने लगीं। अन्य वानरों को बाकी अन्य रमणियाँ खाना देने लगीं। अन्न देकर सीता व्यंजन लाने गईं तो पवननन्दन ने भात ही खा डाला। सूने पात्र पर कैसे व्यंजन दिया जाय, यह सोचकर सीता अन्न लाने लौट गईं। पुनः लाकर उसको अन्न दिया और व्यंजन लेने गईं तो वह अन्न खाकर बैठा रहा। इस प्रकार तीन-चार बार आने-जाने के बाद सीता आश्चर्य करने लगीं, मैं कुछ भी समझ नहीं पा रही हूँ। विश्व का पालन करती हुई मैं अन्नपूर्णा नाम रखती हूँ। केवल मात्र दर्शन से सारी सृष्टि को पूर्ण कर देती हूँ और वन के वानर को मैं अन्न देने में हार गई। समझ में नहीं आता कि यह कौन है। स्वर्ण-थाली अलग फेंककर सीता ने हाथ धो लिया और ध्यानयोग से माँ जानकी ने देखा कि वानर का रूप लेकर स्वयं गंगाधर बैठे हैं। कपि का रूप अपनाये स्वयं कैलाशपति बैठे हैं। उनका पेट भर सके, ऐसी शक्ति

गोपनेते गिया माता हनूर पश्चाते ※ 'नमः शिवाय' बलि अन्न दिला माथे
हासिया सम्मुखे आसि कहेन बचन ※ कत अन्न हनूमान, करिया भोजन
मस्तक फुटिया अन्न उपरे उठिल ※ हनूमान बले, माता, परिपूर्ण हैल ३१
आचमन कैला गिया पवन-कुमार ※ सीतार चरणे हनु कैल परिहार
आमि कि जानिब माता, तोमार महिमा ※ ब्रह्मा, बिष्णु महेश्वर नाहि जाने सीमा
तोमार महिमा माता, कि बलिते जानि ※ बिष्णुर प्रकृति तुमि लक्ष्मी ठाकुराणी ३२
एतेक शुनिया सीता हरषित मन ※ सबारे बिदाय राम दिलेन तखन
राक्षसे-बानरे राम दिलेन मेलानि ※ गाहिया रामेर गुण चलिल तखनि
लता-पाता खेत कपि, परित काछटि ※ श्रीरामेर प्रसादे कोंचार परिपाटी
केमने रामेर सब गुण पासरिब ※ आर कबे श्रीरामेर चरण हेरिब ३३
एइरूप सर्ब्बत्र करिया सुबिहित ※ चारि भाइ राज्य करे जगते पूजित
करेन अजुत बर्ष लोकेर पालन ※ ज्येष्ठ-सत्त्वे कनिष्ठेर नाहिक मरण
राम-राज्ये केह कारे नाहि करे हिंसा ※ जत राजगण करे रामेर प्रशंसा
राम-राज्ये शोक नाहि जाने कोनजना ※ 'राम-राज्य' बलि लोके हइल घोषणा ३४

किसमें है। उर्ध्वमुख अर्घ्य के बिना उनका उदर भर नहीं सकता। इतना सोचकर सीता झटपट चल पड़ीं। माँ जानकी चुपके से हनुमान के पीछे जाकर 'नमः शिवाय' कहकर उसके सिर पर अन्न रख दिया। हँसकर सामने आकर कहने लगीं, हनुमान तुमने कितना अन्न खा लिया कि सिर फोड़कर निकलने लगा है। हनुमान ने कहा, माँ पेट भर गया ॥ ७३१ ॥

पवनकुमार ने जाकर आचमन किया। सीता के चरणों में हनुमान ने निवेदन किया, मैं तुम्हारी महिमा भला कैसे जानूँ माँ, ब्रह्मा, विष्णु, महेश्वर भी उसकी टोह नहीं लगा सकते। माँ तुम्हारी महिमा मैं क्या कह सकता हूँ, तुम विष्णु की प्रकृति हो, लक्ष्मीजी हो ॥ ७३२ ॥

इतना सुनकर सीता प्रसन्न हो गईं। तब सब लोगों को राम ने बिदा कर दिया। राक्षसों और वानरों को राम ने बिदा दी, राम का गुण गाकर वे तुरन्त चल पड़े। ये कपि पेड़ की पत्तियाँ चबाते और लंगोट पहनते थे। श्रीराम की कृपा से अब वे कछाना मारकर धोती पहनते हैं। राम के गुणों को कैसे भूल सकता हूँ—जाने कब श्रीराम के चरणों का फिर दर्शन हो ॥ ७३३ ॥

इस प्रकार सब-कहीं उचित व्यवस्था कर चारों भाई संसार में पूजित होकर राज्य करने लगे। अयुत ( १० हजार ) वर्ष तक वे प्रजा-पालन करते रहे। राम के राज्य में ज्येष्ठ के रहते हुए कनिष्ठ की कभी मृत्यु नहीं हुई। राम-राज्य में कोई किसी से डाह नहीं करता था। सभी राजा राम की प्रशंसा करते थे। राम-राज्य में किसी को भी शोक का अनुभव नहीं हुआ। लोगों में 'राम-राज्य' की घोषणा हो गई ॥ ७३४ ॥

पात्र-मित्र-सह राम जुक्ति अनुमानि ❋ पुष्पक रथेरे तबे दिलेन मेलानि
कुबेरेर रथ तुमि, जाने सर्व्वजन ❋ कुबेरे जिनिया तोमा निलेक रावण
ताहाके मारिया तोमा करिनु उद्धार ❋ कुबेरे जानाओ गिया एइ परिहार३५
चलिल से रथखान श्रीराम-आदेशे ❋ चक्षुर निमिषे गेल पर्व्वत कैलासे
कुबेर बलेन रथ के दिल विदाय ❋ रावण लइल तोमा जिनिया आमाय
शुन बलि रथ, तोमा निल लंकेश्वर ❋ करिल कुकर्म्म कत तोमार उपर
रबे राम एकादश सहस्र बत्सर ❋ रामेर सेवाय कर शुद्ध कलेबर
श्रीराम करिबे जबे बैकुंठे-गमन ❋ फिरिया आमार काछे आसिओ तखन७३६
रथखान चलिल से कुबेर-आदेशे ❋ आइल रामेर काछे चक्षुर निमिषे
रथ बले, रघुनाथ, कर अबधान ❋ किछुकाल चरण-निकटे देह स्थान
रामेर आज्ञाय रथ रहिल तथाय ❋ सर्व्वक्षण श्रीरामेर दरशन पाय७३७
जे दु:ख पाइयाछिल राम गेले बने ❋ प्रजालोक पासरिल सदा दरशने
एइरूपे श्रीराम हइया आनन्दित ❋ राजत्व करेन तीन भ्रातार सहित
कृत्तिबास कबिर कबित्व सुधा-भांड ❋ एतदूरे समाप्त हइल लंका-कांड७३८

लंकाकांड समाप्त

पात्र-मित्रों से परामर्श कर राम ने पुष्पक रथ को बिदा कर दिया। सभी लोग जानते हैं कि तुम कुबेर के रथ हो, कुबेर को पराजित कर रावण ने तुमको ले लिया था। उसको मार कर मैंने तुमको मुक्त किया। कुबेर से जाकर मेरा यह निवेदन सूचित करना ॥ ७३५ ॥

श्रीराम की आज्ञा से वह रथ चल पड़ा। पलक झपकते वह कैलाश-पर्वत पर जा पहुँचा। कुबेर ने कहा, किसने यह रथ भेज दिया। रावण ने मुझको पराजित कर तुमको छीन लिया था। हे रथ, मेरी बात सुनो, तुमको लंकेश्वर ने लिया था, उसने तुम पर जाने कितने कुकर्म किये होंगे। राम ग्यारह हज़ार वर्ष रहेंगे—उनकी सेवा में अपने शरीर को शुद्ध-पवित्र कर डालो। श्रीराम जब वैकुंठ चले जाएँ गे तब तुम लौटकर मेरे पास चले आना ॥ ७३६ ॥

कुबेर की आज्ञा से वह रथ चल पड़ा, और पल भर में राम के पास आ गया। रथ ने कहा, रघुनाथ सुनो, कुछ दिनों तक अपने चरणों में स्थान दो। राम की आज्ञा से रथ वहीं रह गया। सदा उसको राम का दर्शन मिलता रहा ॥ ७३७ ॥

राम के वन चले जाने पर प्रजाओं को जो क्लेश मिला था राम के दर्शन से वे सब भूल गये। इस प्रकार से आनन्दित हो श्रीराम तीनों भाइयों के साथ राजकाज करने लगे। कवि कृत्तिवास का कवित्व अमृत भरे पात्र के समान है। इतनी दूर आकर लंकाकांड समाप्त हुआ ॥ ७३८ ॥

लंकाकांड समाप्त